अपना नाता जोड़ लो जो सुब्हो शाम मेरी याद में मस्त रहते हैं और जो मेरे चमनिस्ताने अलस्त से जाम पर जाम लुन्ढाते हैं और मेरे ज़िक्र में उनके रात दिन आ़लमे सरशारी में बसर होते हैं।"

अब जिन्हें मेरी कुर्बत दरकार हो उनके लिये ज़रूरी है कि मेरे इन ख़ुदा मस्त बन्दों की सोहबत और संगत इख़्तियार कर लें और उन बादा कशों की मए सरमदी की महफिल में आ जाएं ताकि उन्हें भी उस सरवर व निशात आगीं शराब के चन्द घूंट मयस्सर आ जाएं। अगर वो नहीं तो फक़त उस की ख़ुश्बू से जो सरशारी नसीब होगी वो भी कम नहीं।

गिर्दे मस्तां गर्द, गर मए कम रसद बूए रसद।
बूए ऊ गर कम रसद, रूयते ईशां बस अस्त।।

फिर इरशाद फरमाया : "وَ لَا تَعْدُ عَيْنٰكَ عَنْهُمْ" यानी ऐ पिन्दारे दुनियवी में मस्त रहने वाले लोगो! मेरे इन बन्दों से अपनी निगाहें न हटाना और उन्हें कभी बनज़रे तहक़ीर न देखना वरना अल्लाह तुम से अपनी निगाहें हटा लेगा और तुम्हारा नामो निशान भी बाक़ी न रहेगा। फिर फरमाया :

"تُرِيْدُ زِيْنَةَ الْحَيٰوةِ الدُّنْيَا"

क्या तुम इस चन्द रोज़ा दुनिया की ज़ैबो ज़ीनत के असीर रहना चाहते हो और आख़िरत की नेअ़मतों की तलब से बेगाना रह कर ज़िन्दगी गुज़ारने के तमन्नाई हो? ख़बरदार! अगर उख़रवी नेअ़मतों के तलबगार हो तो मेरे बन्दों को अपना मर्कज़े निगाह बना लो। अगर तुम आरज़ी मताए हयात से सर्फे नज़र करके उनके ख़ोशाचीं बन जाओगे तो वो तुम्हें तालिबाने मौला और तालिबाने आख़िरत बना देंगे और अगर उन्हें तकना छोड़ दोगे और उन से नज़रें हटा लोगे तो फिर मकरूहाते दुनिया में ग़र्क़ होकर रह जाओगे और दुनिया की मुहब्बत



तुम्हें ज़िक्रे इलाही और यादे आख़िरत से बेगाना कर देगी। फिर इरशाद हुआ :

وَ لَا تُطِعْ مَنْ أَغْفَلْنَا قَلْبَهُ عَنْ ذِكْرِنَا۔
(الکہف،١٨:٢٨)

तर्जमा : और तू उस शख़्स की इताअ़त भी न कर जिस के दिल को हम न अपने ज़िक्र से ग़ाफिल कर दिया।

ख़बरदार! उन लोगों की इताअ़त न करना जिन के दिलों को हमने अपने ज़िक्र से ग़ाफिल कर दिया है, अगर तुम उन का कहना मानोगे और उनके पीछे चलोगे तो हम से दूर होकर خُسْرَانٌ فِى الدُّنْيَا وَ الْاٰخِرَة यानी दुनिया और आख़िरत की हलाकत के मुस्तहिक़ बन जाओगे।

इस आयते करीमा से ये सबक़ मिलता है कि मअ़रफत व कुर्बे इलाही और विसाल बिल्लाह के लिये अल्लाह का हुक्म है कि उस के उन नेक बन्दों से यक गुना क़ल्बी तअ़ल्लुक़, सोहबत और मइय्यत इख़्तियार की जाए जो फुयूज़ाते नबवी हासिल करने का वसीला हैं पस मज़कूरा बाला बहस से ये साबित हुआ कि जिस तरह नबी की ज़ात उलूही फुयूज़ात हासिल करने का ज़रिया होती है, उसी तरह गिरोहे औलिया भी फुयूज़ाते नबवी हासिल करने का ज़रिया व वसीला है।

## साइंस और सिलसिलए रूहानियत में आपसी रब्तो तअल्लुक़

जैसा कि हम शुरू में ये ज़िक्र कर चुके हैं कि मज़हब (इस्लाम) और साइंस के दरमियान किसी क़िस्म की मुग़ायरत नहीं है। वो दिन दूर नहीं जब साइंसी इन्केशाफात व तहक़ीक़ात कुल्ली तौर पर इस्लाम की बुनियादी सदाक़तों की आईनादार होंगी। लेकिन इस नहज पर मुसलमान अहले इल्म और माहिरीने साइंस को अभी बहुत सा काम करना है। दौरे जदीद में इस्लाम की हक़्क़ानियत व सदाक़त को उलूमे जदीदा और साइंस के इस्तिदलाल से साबित करना वक़्त का अहम तक़ाज़ा है, जिस से ज़्यादा देर तक सर्फे नज़र नहीं किया जा सकता। आज दीनी तालीमात से बेबहरा और ख़ाम ज़हन ये सवाल करता है कि ये कैसे मुमकिन है कि मदीना मुनव्वरा हम से हज़ारों किलोमीटर की दूरी पर है, वहां से फेज़ रसानी का सिलसिला जारी है? और ये कि औलिया को ये फेज़ बारगाहे रिसालत से मिलता है और वो उसे हम तक पहुँचाने का ज़रिया बनते हैं? इस की तौजीह कैसे की जा सकती है? ये सलासिले तरीक़त और ये नस्ल दर नस्ल फैज़ाने विलायत की तरसील और मुन्तकिली किस तरह मुमकिन है? ये और इस तरह के बेशुमार दीगर सवालात ज़हने इन्सानी में करवट लेते रहते हैं।

आज के तरक़्क़ी याफ्ता इन्सान के पास "हक़ीक़त" के इदराक के लिये साइंसी तरीक़े कार एक ऐसा मुअतबर व मुस्तनद ज़रिया है जो अक़्ली इस्तिदलाल और मुशाहिदाए हक़ाइक़ की बुनियाद पर कोई नज़रिया क़ायम करता और नतीजे अख़ज़ करता है, जिन्हें मुसलसल तजुर्बे की कसौटी पर परखा जाता है। साइंस का मुतालआ मअरूज़ी हालात को सामने रखकर किया जाता है। साइंस और मज़हब की हुदूद और दाइराए कार बिल्कुल जुदा



जुदा हैं। साइंस सिर्फ आलमे असबाब का इहाता हरने का दावा करती है और उसे आलमे असबाब के अलावा किसी और शय से सरोकार नहीं, जबकि मज़हब मा बअद तबियाती हक़ाइक़ और उख़रवी ज़िन्दगी जैसे उमूर को ज़ेरे बहस लाता है। चूंकि इन दोनों का दायरए कार क़तई मुख़्तलिफ है, लिहाज़ा साइंस और मज़हब में कभी भी किसी क़िस्म का कोई आपसी टकराव और इख़्तिलाफ मुमकिन नहीं। दूसरी तरफ जदीद साइंस के बारे में एक बात निहायत यक़ीन से कही जा सकती है कि साइंस के मैदान में होने वाली हर पेशे रफ्त इस हक़ीक़त को बेनक़ाब करती नज़र आती है कि इस कायनात की बुनियाद माद्दी नहीं बल्कि रूहानी है। जदीद साइंस एटमी तवानाई की दरयाफ्त के बाद एक बहुत बड़े सर बस्ता राज़ से पर्दा उठा चुकी है। वो ये कि कायनात के हर नन्हे ज़र्रे के अन्दर तवानाई का एक बेश बहा ख़ज़ाना छुपा हुआ है जिस से कायनात में मुहय्यरुल उक़ूल कारनामे सर अंजाम दिये जा सकते हैं। आइन्सटाइन के नज़रियए इज़ाफियत की मसावात $E= mc^2$ की गुत्थियां सुलझाने के बाद अब साइंस पर फितरत का ये राज़ बेनक़ाब हो चुका है कि माद्दे को पूरी तरह तवानाई में बदलना मुमकिन है। यूं ये बात यक़ीन के साथ कही जा सकती है कि साइंस और मज़हब में कोई इख़्तिलाफ नहीं और ये कहना कि दोनों में निबाह नहीं हो सकता ख़ुद दक़यानूसी सोच और ख़ाम ख़्याली है। एक बात बिल्कुल वाज़ेह है कि जहां साइंस पूरी तौर पर माद्दी ज़िन्दगी के मज़ाहिर से मुतअल्लिक़ है और उसे रूहानी ज़िन्दगी से कोई सरोकार नहीं, वहां मज़हब अव्वल ता आख़िर रूहानी ज़िन्दगी से बहस करता है और उस का इतलाक़ माद्दी ज़िन्दगी पर करके इन्सान की दुन्यवी व उख़रवी ज़िन्दगी को बेहतर बनाने की कामिल सलाहियत रखता है।

## साइंस.... दौरे हाज़िर का सबसे बड़ा मअ़्यारे इल्म

आज का दौर माद्दी तरक़्क़ी के उरूज का दौर है। साइंस इस माद्दी दुनिया का सब से बड़ा इल्मी मअ़्यार है। इस दौर में हर बात को साइंसी पैमाने पर परखा और जांचा जाता है। फक़त उसी चीज़ को हक़ माना जाता है जो साइंसी पैमानों पर कमा हक़्क़ाहू पूरा उतर रही हो और जो चीज़ साइंसी कसौटी पर पूरा न उतरे उसे सिर्फ तसव्वुर व तख़य्युल और तवहहुमात परस्ती तसव्वुर करते हुए रद्द कर दिया जाता है, जबकि जदीद साइंसी तहक़ीक़ात की बदौलत इस्लामी तालीमात की रोज़ अफज़ूं ताईद व तौसीक़ मयस्सर आ रही है। (इस मौजूअ़ पर तफ्सीली मालूमात के लिये राक़िम की किताब Quran on creation & Expantion of the universe का मुतालआ़ ना गुज़ीर है।)

बद क़िस्मती से उम्मते मुस्लिमा बिल उमूम माद्दा परस्ती के चुंगल में फंस कर रूहानी ज़िन्दगी से दूर हटती चली जा रही है। इस्लाम को भी माद्दा परस्ती का लिबादा पहनाया जा रहा है। आज का तालीम याफ्ता नौजवान तब्क़ा बिल उमूम माद्दियत ज़दगी, फिक्री इफलास, इब्हाम और तशकीक का शिकार है। उस की नज़र में वही चीज़ दुरुस्त और मब्नी बर हक़ है जिसे साइंस तस्लीम करे। कम इल्मी और बुनियादी इस्लामी तालीमात से नावाक़फियत की बिना पर वो मज़हबी अ़क़ाइद को भी ढकोसला समझता है। जदीद तालीम याफ्ता लोगों में ये तसव्वुर पाया जाता है कि औलिया अल्लाह की पैरवी करना या उनके अ़ज़ीम रूहानी सिलसिलों और उर्सों की बात करना, पुराने ज़माने की रिवायात और जहालत की बातें हैं। दौरे जदीद में इन बातों की कोई अहमियत नहीं रही। जबकि हक़ीक़त में ये बात कहने वाले ख़ुद पर दौरे जदीद के इल्म से पूरी तौर पर अन्जान हैं क्योंकि हम ये देखते हैं कि साइंस ख़ुद रफ्ता रफ्ता हुज़ूर ﷺ के मोअ़्जज़ात और औलिया अल्लाह की करामात को सच्चा साबित करती चली जा रही है। अब हम कुछ साइंसी मिसालों के ज़रिये क़ुरआने मजीद के इस बुनियादी फलसफा और तालीम को आसान कर के



समझाने की कोशिश करेंगे ताकि दौरे जदीद का नौजवान ये न समझे कि ये मज़हबी लोग सिर्फ हिकायतें ही सुनाते रहते हैं जो पुराने लोगों की पुरानी बातें हैं।

हम यहाँ तफ्सील में जाए बग़ैर अपनी बहस के दायरए कार को ज़रूरी मालूमात बहम पहुँचाने तक महदूद रखेंगे।

## ज़मीन की मिक़नातीसियत

क़ुरआनी तालीमात और जदीद साइंस के तनाज़ुर में सबसे पहले हम मिक़नातीस (Magnet) के हवाले से बात करेंगे। माद्दी तरक़्क़ी के इस दौर में मिक़नातीस पर बहुत काम हो रहा है। यूरोप और अमरीका में इस पर सेमिनार मुन्अ़क़िद किये जा रहे हैं। इस ज़िम्न में Super Electro Magnetism के हवाले से साइंसी तहक़ीक़ आगे बढ़ रही है। मिक़नातीसियत वो क़ुव्वत है जिस से कोई मिक़नातीस अपने दायरए असर के अन्दर वाक़ेअ़ चीज़ों को अपनी तरफ खींचता है। हर मिक़नातीस में एक ख़ास मिक़नातीसी क़ुव्वत (Magnetic Force) होती है। जिस का असर एक ख़ास फासले (Range) तक होता है। जितना ताक़तवर कोई मिक़नातीस होगा उतना ज़्यादा फासले तक उस का दायरए असर होगा। इसे उस मिक़नातीस का हल्क़ए असर (Magnetic Field) कहते हैं। हमारी ज़मीन फी नफ्सेहि एक बड़ा मिक़नातीस है। जिस की मिक़नातीसी ताक़त का दायरए कार 80,000 किलोमीटर तक फैला हुआ है। इस के मुक़ाबले में मुश्तरी (Jupiter) जो निज़ामे शम्सी का सबसे बड़ा सितारा है, उसकी मिक़नातीसी ताक़त ज़मीन से भी ढाई लाख गुना ज़्यादा है। ये एक साइंसी हक़ीक़त है कि जो जिरमे फलकी (सितारा या सय्यारा) जितनी ज़्यादा कम्मियत पर मुश्तमिल होगा, उस का दायरए कशिश भी उसी क़दर वसीअ़ होगा।

## रूहानी कायनात का मिक़्नातीसी निज़ाम

रूहानियत की हक़ीक़त को न समझ पाने वाले माद्दियत ज़दा लोग अक्सर ये सवाल करते हैं कि ये कैसे मुमकिन है कि अल्लाह का एक वली हज़ारों मील की दूरी से अपने मुर्शिद को अपनी तवज्जोह से फैज़याब कर दे ? इतनी दूर से ऐसा क्योंकर मुमकिन है? कम इल्मी के बाइस पैदा होने वाले इन शुकूक व शुब्हात का जवाब बिल्कुल सादा है कि वो क़दीरो अ़लीम ज़ात जिस ने ज़मीन और मुश्तरी जैसे सय्यारगाने फलक को वो मिक़्नातीसी (चुम्बकीय) कुव्वत अ़ता कर रखी है, जो हज़ारों लाखों मीलों के फासले पर ख़ला में उड़ते हुए किसी शहाबिये (Meteorite) पर असर अन्दाज़ होकर उसे अपनी तरफ खींचते हुए अपने ऊपर गिरने पर मजबूर कर सकती है, क्या वो क़ादिरे मुतलक़ ज़ात माद्दी हक़ीक़तों को रूहानी हक़ीक़तों से बदलने पर क़ादिर नहीं? इस हक़ीक़त का इदराक वही कर सकता है जिस का दिल बसीरते क़ल्बी और नूरे बातिनी से बहरावर हो।

हर साहिबे इल्म पर ये हक़ीक़त मुन्कशिफ है कि ज़मीन जो कि एक मिक़्नातीस है, उस की मिक़्नातीसी कुव्वत उस के क़ुत्बीन (Poles) से पैदा होती है, जो शिमाली और जुनूबी पोल (North & South Poles) कहलाते हैं। कशिशे सिक़्ल के इन असरात को कुतुबनुमा (Compass) की मिसाल से बख़ूबी समझा जा सकता है। उसे ज्यों ही ज़मीन पर रखा जाता है उसकी सूइयों का रुख़ शिमालन जुनूबन (उत्तर-दक्षिण) घूम जाता है। जब (Compass ) के मुक़ाबले में आम सूईयां ज़मीन पर रखीं तो वो ज्यों की त्यों पड़ी रहती हैं और उन का रुख़ शिमालन जुनूबन (उत्तर-दक्षिण) नहीं फिरता। सवाल ये पैदा होता है कि Compass की सूई को शिमालन जुनूबन



किस क़ुव्वत ने फेरा? इस का जवाब ये है कि वो मिक़्नातीसी सूई जिस की निस्बत ज़मीनी कुतुब (Pole) के साथ हो गई वो आम सूई नहीं रही बल्कि कुतुबनुमा बन गई। इसी निस्बत के असर ने उसकी सिम्त क़ुत्बीन की तरफ फेर दी।

## रूहानी क़ुतुबनुमाए आज़म...... मकीने गुम्बदे ख़िज़रा

माद्दियत ज़दा लोगों को जान लेना चहिये कि उनके दिल आम सूई की तरह हैं जो किसी रूहानी क़ुतुब से मुन्सलिक न होने की वजह से उस एज़दां अफरोज़ नूर से महरूम हैं। जिस के बारे में क़ुरआन ने لَا شَرْقِيَّةٍ وَ لَا غَرْبِيَّةٍ कहा। क्योंकि उस के नूर की हदें शरक़ व ग़रब (पूरब से पश्चिम) से मा वरा हैं। रूहानी कायनात का क़ुतुबे अज़ीम सिर्फ एक है और वो गुम्बदे ख़िज़रा में मुक़ीम है। ज़मीन के शिमाली, जुनूबी दो पोल हैं जिन की निस्बत से कुतुबनुमा सूई शिमालन व जुनूबन रुख़ इख़्तियार कर लेती है, जबकि फर्श से अ़र्श तक रूहानी कायनात का क़ुतुब गुम्बदे ख़िज़रा का मकीन है। जिस तरह आम सूईयों की निस्बत ज़मीन के क़ुत्बीन से हो जाए तो वो आ़म सूईयां नहीं रहतीं बल्कि ख़ास हो जाती हैं, जो ज़ाहिरी वास्ता के बग़ैर जहां भी हों ख़ुद बख़ुद अपनी सिमतें शिमालन जुनूबन दुरुस्त कर लेती हैं, बिल्कुल इसी तरह एक मोमिन का दिल भी हर आन मकीने गुम्बदे ख़िज़रा की तवज्जोहाते करम की तरफ माइल रहता है। जिन दिलों की निस्बत गुम्बदे ख़िज़रा से हो जाए वो आ़म नहीं रहते बल्कि ख़ास दिल बन जाते हैं, फिर वो किसी ज़ाहिरी वास्ते के बग़ैर बग़दाद हो या अजमेर, लाहौर हो या मुल्तान, जब उनकी निस्बते वजूदे मुस्तफा ﷺ से हो जाती है तो सिम्त ख़ुद बख़ुद मुतअ़य्यन हो जाती है। अगर ख़ुदा नख़्वास्ता ये सिलसिलए फैज़ टूट गया तो इस का मतलब है कि हमारे

दिल की सूई ख़राब है और उस का राब्ता अपने रूहानी कुतुब से कट गया है, क्योंकि ये फैज़ान तो हमेशा जारी रहने वाला है। इस वसीअ़ व अ़रीज़ माद्दी कायनात में अपने अपने मदारों में तैरने वाले तमाम तर सय्यारों और सितारों के हमेशा दो पोल होते हैं, जिन से उन की मिक़नातीसी लहरें निकलकर उन की फज़ा में बिखरती और बैरूनी अ़नासिर के लिये अपनी तरफ कशिश पैदा करती हैं, जबकि तहतुस्सरा से औजे सुरय्या तक फैली हुई इस सारी रूहानी कायनात का पोल फक़त एक ही है और वो हमारी ही ज़मीन पर वाक़ेअ़ सरज़मीने मदीना मुनव्वरा है। ये निज़ामे वहदत की कारफरमाई है कि जिस दिल की सूई मदीना के पोल से मरबूत (मिल) हो गई वो कभी भी बे सिम्त व बे रब्त नहीं रहेगा। आज भी ताजदारे कायनात ﷺ की मिक़नातीसी तवज्जोह हर साहिबे ईमान को उसी तरह सिम्त (Direction) दे रही है जैसे ज़मीनी मिक़नातीस के दोनों पोल किसी कुतुबनुमा की सूई को शिमाल व जुनूब की मसूस सिम्त देते हैं।

## मिक़नातीस कैसे बनते हैं ?...... शैख़ और मुरीद में फर्क़

मिक़नातीस बनाने के दो तरीक़े हैं जिस से आ़म तौर पर लोहे को मिक़नाया जाता है :

1. मिक़नातीस बनाने का पहला तरीक़ा इलेक्ट्रिक चार्ज मैथड (Electric Charge Method) कहलाता है। इस तरीक़े की रू से लोहे के एक टुकड़े में बर्क़ी रौ (Electric Current) गुज़ारी जाती है। इसके नतीजे में जो मिक़नातीस बनते हैं उन्हें Electric Charge Magnets यानी बर्क़ी चार्ज किये गये मिक़नातीस कहते हैं।



ये मिक़नातीस इस आयते करीमा का मिस्दाक़ हैं जिस में अल्लाह तआ़ला का इरशाद है :

الَّذِيْنَ يَدْعُوْنَ رَبَّهُمْ بِالْغَدٰوةِ وَ الْعَشِيِّ يُرِيْدُوْنَ وَجْهَهٗ۔
(الكهف،١٨:٢٨)

तर्जमा : जो लोग सुब्हो शाम अपने रब को याद करते हैं और उस की रज़ा के तलबगार रहते हैं।

अल्लाह तआ़ला ने उन बन्दों की ये कैफियत बयान फरमाई है कि वो सुब्हो शाम अपने मौला की याद में मस्त रहते हैं। उन में मेहनत, मुजाहिदा और तज़किया की बिजली गुज़ारी जाती है तो रूहानी तौर पर चार्ज हो जाते हैं। इस प्रोसेस से जो मिक़नातीस (Magnet) तैयार होते हैं उन में से किसी को दाता गंज बख़्श बना कर लाहौर में, किसी को ग़ौसे अअ़ज़म बनाकर बग़दाद शरीफ में, किसी को ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती बनाकर अजमेर शरीफ में और किसी को बहाउद्दीन ज़करिया बनाकर मुल्तान में फैज़ रसानी को जारी व सारी रखने के लिये मामूर कर दिया जाता है।

2. मिक़नातीस बनाने का दूसरा तरीक़ा स्ट्रॉक मैथड (Stroke Method) कहलाता है। इस के मुताबिक़ लोहे के टुकड़े को किसी मिक़नातीस के साथ रगड़ा जाता है तो उस में मिक़नातीसियत (Magnetism) मुन्तक़िल हो जाती है और लोहे का वो टुकड़ा भी इस रगड़ और मइय्यत से मिक़नातीस बन कर लोहे की आ़म चीज़ों को अपनी तरफ खींचने लग जाता है।

रूहानी मिक़नातीसियत की दुनिया में दूसरे तरीक़े के ज़िम्न में वो लोग आते हैं जो मुजाहिदए नफ़्स, मेहनत और तज़किया व तसफिया के ऐतबार से

कमज़ोर होते हैं और वो इस क़दर रियाज़त नहीं कर सकते मगर उनके अन्दर ये तड़प ज़रूर होती है कि वो भी अपने क़ल्बो बातिन को कसाफत और रज़ाइल से पाक व साफ करके रज़ाए इलाही से हमकिनार हों।

وَاصْبِرْ نَفْسَکَ مَعَ الَّذِيْنَ......

(الکہف،۱۸:۲۸)

तर्जमा : तू अपने आप को उन लोगों की संगत में जमाए रख ........।

इस आयते मुबारका में उन तालिबाने हक़ का ज़िक्र किया गया है जो अल्लाह वालों की मुहब्बत और मइय्यत इख़्तियार करके अपने अन्दर लिल्लाहियत, हक़ परस्ती और ख़ुदा परस्ती का जौहर पैदा कर लेते हैं। स्ट्रॉक मैथड वाले "وَاصْبِرْ نَفْسَکَ" के मिस्दाक़ होते हैं। मुरीद दूसरे तरीक़े (Stroke Method) से रूहानी मिक़नातीसियत लेता है और शैख़ पहले तरीक़े (Electric Charge Method) से मिक़नातीस बनता है।

## ईसाले हरारत और ईसाले रूहानियत

स्ट्रॉक मैथड की मिसाल ईसाले मिक़नातीसियत के ज़िम्न में ईसाले हरारत की सी है, जैसे किसी मूसिल शय को आग में तपाया जाए तो वो ख़ुद भी गर्म हो जाती है और अपनी हरारत को आगे भी मुन्तक़िल करती है। मिसाल के तौर पर लोहा एक अच्छा मूसिल होने के नाते हरारत के ईसाल की ख़ासियत रखता है जबकि लकड़ी ग़ैर मूसिल है जो आग में जल कर राख तो हो जाती है मगर ईसाले हरारत की सिफत से महरूम है। जब तक उसे हरारत मिलती रहे ईसाल का अ़मल जारी रखता है, बिल्कुल उसी तरह वो औलियाए



किराम जो फैज़ाने नबुव्वत से बहरायाब होते हैं, वो इस फैज़ान को आगे आ़म लोगों तक मुन्तक़िल करते रहते हैं। फैज़ाने नबुव्वत के मुन्तक़िल करने में इस तरीक़े कार को रूहानी दुनिया में सिलसिला कहते हैं और ये सिलसिला उन औलियाए किराम से चलता है जो गुम्बदे ख़िज़्रा के मकीं से रूहानियत का Magnetism लेते और आगे तक़सीम करते रहते हैं और उन से जारी होने वाला चश्मए फैज़ कभी ख़ुश्क नहीं होता।

## जदीद साइंसी दरयाफ्त और निज़ामे बर्क़ियात से एक तम्सील

मौजूदा साइंसी दुनिया में बहुत सी चीज़े सुपर इलेक्ट्रो मैथड (Super Electro Method) के निज़ाम के तहत चल रही है, जिस के तहत कोइल (Coil) पर इतनी तवज्जोह और मेहनत की जाती है कि हर मुमकिन हद तक उस की सारी बर्क़ी मुज़ाहमत (Electrical Resistance) ख़त्म कर दी जाती है। सूफिया की ज़बान में इसे तज़किया कहते हैं। जिस के बारे में क़ुरआने पाक ने फरमाया :

قَدْ أَفْلَحَ مَنْ تَزَكّٰيo

(الاعلیٰ،۸۷:۱۴)

तर्जमा : बेशक वही बामुराद हुवा जो (नफ़्स की आफतों और गुनाहों की आलूदगियों से) पाक हो गया।

### तज़किया क्या है ?

**बर्क़ियात की इस्तिलाह में :**

ये बिजली से चार्ज करने के ख़िलाफ तमाम मुमकिन मुज़ाहिमत को ख़त्म करता है।

**सूफिया की इस्तिलाह में :**

ये नफ़्स की कदूरतों, रज़ाइल और उस मुज़ाहमत को दूर करना है जो कुर्बे इलाही की राह में हाइल होती है।

बर्क़ियात के हवाले से होने वाली जदीद साइंसी पेशे रफ्त में किसी भी कोइल (Coil) को इस क़दर ठण्डा किया जाता है कि उस का दरजए हरारत −269 डिग्री सेन्टी ग्रेड पर चला जाता है। इस तरह जो इलेक्ट्रो मेगनेट (Electro Magnet) हासिल होता है, वो ज़्यादा से ज़्यादा करन्ट अपने अन्दर समा सकता है। वाज़ेह रहे कि हमारी ज़मीन का औसत दर्जए हरारत महज़ 15 डिग्री सेन्टी ग्रेड जबकि पूरी कायनात का दर्जए हरारत −270 डिग्री सेन्टी ग्रेड है।

इसी तम्सील पर सूफियाए किराम मुजाहिदा व मुहासबए नफ़्स के ज़रिये अपने अन्दर से गुस्सा, हसद, बुग्ज़, गुरूर, तकब्बुर और नफ़्स की दीगर जुम्ला कसाफतों को जो हुसूले फैज़ की राह में मानेअ़ होती हैं, अपने नफ़्स को ख़ूब ठण्डा करके बिल्कुल निकाल देते हैं ताकि वो सरापा यूं नज़र आने लगते हैं :

وَ الْكَاظِمِيْنَ الْغَيْظَ وَ الْعَافِيْنَ عَنِ النَّاسِ وَ اللهُ يُحِبُّ الْمُحْسِنِيْنَo

(آل عمران،۳:۱۳۴)

तर्जमा : और गुस्सा ज़ब्त करने वाले हैं और लोगों से (उन ग़लतियों पर) दरगुज़र करने वाले हैं और अल्लाह एहसान करने वालों से मुहब्बत फरमाता है।



जिस तरह Super Electro Magnet माद्दी कसाफतों के दूर होने से चार्ज होता है और उस से माद्दी दुनिया में करामतें सादिर होने लगती हैं, बिल्कुल इसी तरह औलिया का नफ़्स कसाफतों और रज़ाइल व कदूरत से पाक होकर फैज़ाने उलूहियत और फैज़ाने रिसालत को अपने अन्दर जज़्ब कर लेने के क़ाबिल बन जाता है और फिर वो जिधर निगाह उठाते हैं करामात का ज़हूर होने लगता है। इस क़ल्बे माहियत से औलिया के दिल मूसिल मिक़नातीस (Conducting Magnet) बन जाते हैं।

जब उस इलेक्ट्रो मेगनेट (Electro Magnet) को एक ख़ास प्रोसेस से गुज़ारा जाता है तो वो Super Conducting Magnet बन जाता है। इसे एन एम आर यानी Nuclear Magnetic Resonant के प्रोसेस से गुज़ारते हैं। मरीज़ को जब उसके सामने रख दिया जाता है तो उसके बदन के अन्दर की तमाम चीज़ों से पर्दे उठ जाते हैं। गोया जिस्म का पर्दा तो क़ायम रहता है मगर मिक़नातीसियत की वजह से Scanner के ज़रिये वो चीज़ें जो नंगी आँख नहीं देख सकती सब आशकार कर दी जाती हैं।

सो वो लोग जिन्होंने तज़किया व तसफिया की राह इख़्तियार की, उन पर से बसूरते कश्फ पर्दे उठा दिये जाते हैं। वो कश्फ से तवज्जोह करते हैं तो हज़ारों मील तक उन की निगाह काम करती है और वो चीज़ें जो मग़ीबात में से हैं और आ़म तौर पर नंगी आँख पर ज़ाहिर नहीं होतीं, उन पर आशकार कर दी जाती है।

## रूहानी मिक़्नातीसियत के कमालात

ये तज़्किया व तसफिया के तरीक़ से हासिल होने वाली उसी रूहानी मिक़्नातीसियत का कमाल था कि ताजदारे कायनात ﷺ की सोहबते जलीला में तरबियत पाने वाले सहाबाए किराम माद्दी ज़राए इख़्तियार किये बग़ैर हज़ारों मील की मसाफत पर मौजूदा सिपहसालार लश्करे इस्लाम को हिदायात देने पर क़ादिर थे। सय्यदना सारिया बिन जुबल ؓ की ज़ेरे क़यादत इस्लामी लश्कर दुश्मनाने इस्लाम के ख़िलाफ सफ आरा था। दुश्मन ने ऐसा पैंतरा बदला कि इस्लामी अफवाज बुरी तरह से उस के निरग़े में आ गईं। उस वक़्त मुसलमानों के दूसरे ख़लीफा सय्यदना उमर फारूक़ ؓ मदीना मुनव्वरा में बर सरे मिम्बर ख़ुत्बए जुम्आ इरशाद फरमा रहे थे। आप की रूहानी तवज्जोह की बदौलत मैदाने जंग का नक़्शा आप की नज़रों के सामने था। दौराने ख़ुत्बा बआवाज़े बुलन्द पुकारे :

يَا سَارِىَ الْجَبَل۔

तर्जमा : ऐ सारिया ! पहाड़ की ओट ले।

(मिशकातुल मसाबीह : 546)

ये इरशाद फरमाकर आप दोबारा उसी तरह ख़ुत्बा में मशग़ूल हो गए, न आप के पास राडार था और न ही टी वी का कोई डायरेक्ट चैनल, हज़ारों मील की दूरी पर वाक़ेअ़ मस्जिदे नबवी में ख़ुत्बए जुम्आ भी दे रहे हैं और अपने सिपहसालार को मैदाने जंग में बराहे रास्त हिदायात भी जारी फरमा रहे हैं। न उनके पास वायरलेस सेट था, न मोबाइल फोन.....कि जिस से मैदाने जंग के हालात से फौरी आगही मुमकिन होती। ये रूहानी मिक़्नातीसी कुव्वत थी, अन्दर की आँख सब कुछ देख रही थी। हज़रत सारिया बिन जुबल ؓ ने



सय्यदना फारूक़े आज़म ؓ का पैग़ाम मौसूल किया और उस पर अ़मल दर आमद करते हुए पहाड़ की ओट लेकर फतह पाई। दुश्मन का हमला नाकाम रहा और लश्करे इस्लाम के जवाबी हमले से फतह ने उनके क़दम चूमे।

फैज़ाने नबवी और फैज़ाने सहाबा की ख़ोशा चीनी की बदौलत औलिया अल्लाह इबादत, ज़ुहदो वरअ़, इत्तिबाए़ सुन्नत, तक़्वा व तहारत, पाबन्दिए शरीअ़त, अहकामे तरीक़त की पैरवी और अल्लाह तआ़ला के हुक्म की तामील के ज़रिये अपने क़ल्बो बातिन का तज़्किया व तसफिया करके ज़िन्दगी सरवरे अम्बिया ﷺ के इश्क़ो मुहब्बत और इत्तिबाअ़ में गुज़ार कर अपने अन्दर "रूहानी मिक़्नातीसियत" पैदा कर लेते हैं।

माद्दी तरक़्क़ी की इस साइंसी दुनिया में जहां ग्लोबल विलेज का इन्सानी तसव्वुर हक़ीक़त का रूप धार रहा है, कम्प्यूटर की दुनिया में फासले सिमट कर रह गये हैं, इन्टरनेट ने पूरी दुनिया को राई के दाने में समेट लिया है। आज साइंसी तरक़्क़ी का ये आ़लम है कि मौजूदा दौर का आ़म आदमी भी अपनी हथेली पर मौजूद राई के दाने की तरह तमाम दुनिया का मुशाहिदा करने पर क़ादिर है। ये माद्दी तरक़्क़ी का एज़ाज़ है, जिस ने हमें आलात की मदद से इस औजे सुरय्या तक ला पहुँचाया है, लेकिन कुर्बान जाएं सरवरे आ़लम ﷺ के गुलामों के तसर्रुफात पर जो फक़त अपनी रूहानी तरक़्क़ी और कमालात की बदौलत इस मंज़िल को पा चुके हैं। सरकार ग़ौसे आज़म सय्यिदुना अ़ब्दुल क़ादिर जीलानी رحمة الله عليه फरमाते हैं :

نَظَرْتُ إِلٰى بِلَادِ اللهِ جَمْعًا
كَخَرْدَلَةٍ عَلٰى حُكْمِ التَّصَالِىْ

तर्जमा : मैं अल्लाह के तमाम मुल्कों को एक साथ इस तरह देखता हूँ जैसे मेरी हथेली पर राई का एक मामूली दाना (मेरी नज़र में होता है)।

## तज़्किया और रियाज़त से हयात बख़्शी तक

मज़ीद बर आं मिक़्नातीस (Magnet) एक प्रोसेस के ज़रिये इस क़ाबिल बन जाते हैं कि उन से बिजली पैदा होने लगती है, जो हरारत और रोशनी पैदा करने का मोजिब है। और ये बिजली हरकी तवानाई (Mechanical Energy) में मुन्तक़िल होती है तो चीज़ों की हैयत बदलने लगती है और मुर्दा जिस्म हरकत करने लगते हैं। इसकी सादा सी मिसाल प्लास्टिक की गुड़िया है, जिसको बैटरी से चार्ज किया जाए तो वो मुतहर्रिक हो जाती है और मुख़्तलिफ रिकार्ड शुदा आवाज़ें भी निकालती है। ऐसा खिलौना उस वक़्त तक मुतहर्रिक रहता है जब तक उसे बैटरी सेल से चार्ज मिलता रहता है और यूं माद्दी कायनात में बैटरी सेल का निज़ाम मुर्दा अजसाम को ज़िन्दगी और हरकत देता है।

इसी तरह रूहानी दुनिया में भी जब औलियाए किराम की रूहानियत अपने तकमीली प्रोसेस से गुज़रती है तो जिस मुर्दा दिल पर उन की नज़र पड़ती है वो ज़िन्दा हो जाता है। वो मुर्दा लोग जो सोहबते औलिया से फैज़याब होकर ज़िन्दा हो जाते हैं, उनके दिल और रूहें हयाते नौ से मुस्तफीज़ हो जाती हैं। इसकी तसदीक़ क़ुरआने मजीद में बयान कर्दा हज़रत मूसा عليه السلام और हज़रत ख़िज़्र عليه السلام की मुलाक़ात के हवाले से होती है। जब एक मक़ाम “मजमउल बहरैन” पर .... जो हज़रत ख़िज़्र عليه السلام की क़यामगाह थी.....हज़रत मूसा عليه السلام के नाश्तादान में से मुर्दा मछली ज़िन्दा होकर पानी में कूद जाती है। ये वाक़िआ इस अम्र का मज़हर है कि वो मक़ाम जो हज़रत ख़िज़्र عليه السلام का मसकन था, उसकी आबो हवा में ये तासीर थी कि मुर्दा अजसाम को उस से हयाते नौ मिलती थी। क़ुरआने मजीद में इस वाक़िआ का ज़िक्र यूं आया है :

فَلَمَّا بَلَغَا مَجْمَعَ بَيْنِهِمَا نَسِيَا حُوْتَهُمَا فَاتَّخَذَ سَبِيْلَهُ فِي الْبَحْرِ سَرَبًا ○

(الكهف، ١٨:٦١)



तर्जमा : सो जब वो दोनों दो दरियाओं के संगम की जगह पहुँचे तो वो दोनों अपनी मछली (वहीं) भूल गए पस वो (तली हुई मछली ज़िन्दा होकर) दरिया में सुरंग की तरह रास्ता बनाते हुए निकल गई।

यूं औलिया अल्लाह का वजूदे मसऊद हयात बख़्शी का मज़हर होता है और वो मुर्दों में ज़िन्दगियां बांटने पर मामूर होते हैं। जैसा कि ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती अजमेरी رحمة الله عليه ने हज़रत दाता गंज बख़्श رحمة الله عليه के लिये फरमाया :

गंज बख़्श फैज़े आलम मज़हरे नूरे ख़ुदा।
नाक़िसां रा पीरे कामिल कामिलां रा रहनुमा।।

## बिजली का निज़ामे तरसील और औलिया अल्लाह के सलासिल

औलिया अल्लाह के सलासिल दुनिया भर में मौजूद बिजली के निज़ामे तरसील ही की मिस्ल होते हैं। अब ये अपने अपने ज़र्फ की बात है कि कोई किस हद तक फैज़ ले सकता है। अगर कोई ये कहे कि मैं बिजली डायरेक्ट तरबीला डेम से लूंगा तो क्या ऐसा मुमकिन है! तरबीला डेम से कनेक्शन किसे मिल सकता है! दुनिया में बिजली की तरसील का एक निज़ाम है, उसके लिये अपने सलासिल हैं जिन की पाबन्दी ज़रूरी है। एक तय शुदा निज़ाम के मुताबिक़ बिजली तरबीला डेम से पावर हाउस तक, पावर हाउस से पावर स्टेशन और ट्रांसफार्मर तक और वहां से मुक़र्ररा अन्दाज़ के मुताबिक़ घर में आती है। ट्रांसफार्मर से कनेक्शन लेने के बाद हम घरों में स्टेबलाइज़र (Stabliser) और फ्यूज़ (Fuse) भी लगाते हैं ताकि हमारे घरेलू हस्सास बर्क़ी आलात कहीं जल न जाएं। ऐसा इसलिए करते हैं कि हमारे घरों का बर्क़ी सिस्टम इतना मज़बूत और मुस्तहकम नहीं होता कि ज़्यादा वॉल्टेज का मुतहम्मिल हो सके। इसी निज़ाम को सिलसिला कहते हैं।

इसी माद्दी आ़लम की तरह आ़लमे रूहानियत में भी अल्लाह तआ़ला ने फर्श से अ़र्श तक इसी ज़मीन और आसमानी कायनात में एक वाहिद रूहानी डेम बनाया है, जिस से रहमत का फैज़ सारी कायनात में मुख़्तलिफ सलासिल के निज़ाम के ज़रिये मुन्तकि़ल होता है। रहमत व रूहानियत का वो डेम आक़ाए नामदार ﷺ की ज़ाते गिरामी है और उस फैज़ाने रिसालत को तक़सीम करने के लिये औलिया अल्लाह के वसीअ़ व अ़रीज़ सलासिल हैं, जिन्हें Power Distribution Systems यानी रूहानी बिजली की तरसील व तक़सीम के निज़ाम कहते हैं। यही औलियाए किराम मख़लूके़ ख़ुदावन्दी में बक़द्रे ज़र्फ फैज़ तक़सीम करने में मसरूफ रहते हैं और ये सिलसिला ता क़यामे क़यामत यूंही जारी व सारी रहेगा।

औलियाए किराम ने चूंकि सख़्त मेहनत, रियाज़त और मुजाहिदे से निस्बते मुहम्मदी को मज़बूत से मज़बूत तर बना लिया है इसलिए वो बराहे रास्त वहीं से फैज़ हासिल करते हैं, जबकि हर शख़्स का ज़र्फ इस क़ाबिल नहीं होता कि वो डायरेक्ट उस डेम से फैज़ हासिल कर सके। आ़म अफरादे दुनिया के लिये وَ اصْبِرْ نَفْسَکَ مَعَ الَّذِيْنَ का दर्स है कि वो उन अल्लाह वालों की संगत इख़्तियार कर लें और अपने आपको उन से पेवस्ता और वाबस्ता रखें तो उन्हें भी फैज़ नसीब हो जाएगा। सलासिले तरीक़त का ये निज़ाम मिन जानिबे अल्लाह क़ायम है। ये एक सिलसिलाए नूर है, जो तमाम आ़लमे इंसानियत को रब्बुल ईज़ाल की रहमत से सैराब कर रहा है। इससे इंकार, अ़क़्ल का इंकार, शऊर का इंकार और रब्बे कायनात के निज़ामे रबूबियत का इंकार है।



## चाँद की तसख़ीर और अपोलो मिशन

रूहानी तअ़ल्लुक़ को यूं भी समझा जा सकता है कि ख़लाई तहक़ीक़ात के अमरीकी इदारे National Aeronautic Space Agency (NASA) की तरफ से तसख़ीरे माहताब के लिये शुरू किये गये दस साला अपोलो मिशन का प्रोब Apolo-10 चाँद की तसख़ीर की लिये महवे सफर था तो अमरीकी रियासत फ्लोरिडा में क़ायम ज़मीनी मर्कज़ Kennedy Space Center (KSC) में मौजूद साइंसदान उसे बराहे रास्त हिदायात दे रहे थे। ऐसे में दौराने सफर हादसाती तौर पर उस का राब्ता अपने ज़मीनी कन्ट्रॉल रूम से मुन्क़तअ़ हो गया, जिस के नतीजे में न सिर्फ वो अपनी मंज़िले मक़सूद तक न पहुँच सका, बल्कि आज तक उस का सुराग़ भी न मिल सका। इस अ़जीम हादसे के कुछ ही अर्से बाद जुलाई 1969 ई. में अपोलो मिशन का अगला प्रोब Apolo-11 चाँद की तरफ भेजा गया। दौराने सफर चूंकि उस का राब्ता अपने ज़मीनी मर्कज़ से बहाल रहा इसलिए वो चाँद तक पहुँचने और दो दिन बाद बहिफाज़त लौटने में कामयाब रहा। सो जिस तरह वो अपोलो मुहिम जिस का राब्ता ज़मीन पर वाके़अ़ अपने ख़लाई तहक़ीक़ाती मर्कज़ से खो गया था, वो नाकाम और तबाह व बर्बाद हो गई, और दूसरी तरफ वो मुहिम जिस का राब्ता बहाल रहा, कामयाबी से हमकिनार हुई ..... बिल्कुल इसी तरह ये बात ज़हन नशीं रहनी चाहिये कि इस माद्दी दुनिया की तरह रब्बे जुल जलाल ने रुश्दो हिदायत के एक तय शुदा निज़ाम के ज़रिये कामयाबी और निजात की मंज़िल तक पहुँचने के लिये रूहानी मर्कज़े निजात हुज़ूर नबीए अकरम ﷺ की ज़ात का बनाया है। सो हम में से जिस का राब्ता उस मर्कज़े मुस्तफवी से क़ायम रहा वो मंज़िले मक़सूद तक पहुँच जाएगा और जो अपना राब्ता बहाल न रख सका वो

नीस्तो नाबूद होकर रह जाएगा और अपोलो 10 जैसी तबाही और हलाकत उस का मुक़द्दर होगी।

## क़ल्बी स्क्रीन और रूहानी टी वी चैनल

आज के इस दौरे फितन में हमारे दिलों पर ग़फलत के दबीज़ पर्दे पड़े हुए हैं और उन पर फैज़ाने उलूहियत और फैज़ाने रिसालत का नुज़ूल बन्द हो गया है। जिस की वजह से हम मुतलक़न वजूदे फैज़ ही का इन्कार करने पर तुल जाते हैं। बात दर असल ये है कि अल्लाह तआला ने हमारे दिल को एक टी वी स्क्रीन की मिस्ल बनाया है, जिस पर रूहानी चैनल से नशरियात का आना बन्द हो गया है और हम ग़फलत में कहते फिरते हैं कि चैनल ने काम करना बन्द कर दिया है। नहीं! चैनल पर नशरियात तो उसी तरह जारी हैं जबकि हमारे टी वी सेट में कोई ख़राबी आ गई है और जब तक इस ख़राबी को दूर नहीं किया जाएगा, नशरियात सुनाई और दिखाई नहीं देंगी। जिस तरह टी वी के लिये स्टेशन से राब्ता बहाल हो तो स्क्रीन पर तसवीर भी दिखाई देती है और आवाज़ भी सुनाई देती है और अगर ये राब्ता किसी वजह से टूट जाए तो फिर आवाज सुनाई देती है और न तसवीर दिखाई देती है। इसी तरह सरवरे कायनात ﷺ की रहमतुल लिलआलमीनी और फैज़ाने नबुव्वत का सिलसिला बिला टूटे जारी व सारी है, ये हमारे क़ल्ब की सूई है, जो राब्ता बहाल न होने के बाइस उस स्टेशन को नहीं पा रही जहां से रूहानी नशरियात दिन रात नश्र हो रही हैं। आज भी ये राब्ता बहाल हो जाए तो ये फैज़ान हम तक बिला रोक पहुँच सकता है।

औलियाए किराम का तअल्लुक़ अपने आक़ा व मौला ख़त्मी मर्तबत ﷺ से कभी नहीं टूटता और उनकी क़ल्बी स्क्रीन हमा वक़्त गुम्बदे ख़िज़रा की



नशरियात से बहरायाब रहती है। हज़रत अबुल अब्बास मरसी رحمة الله عليه एक बहुत बड़े वलीयुल्लाह गुज़रे हैं, वो फरमाते हैं :

لو حجب عنى رسول الله صلى الله عليه وسلم طرفة عين ما عددتُ نفسى من المُسلمين۔

तर्जमा : अगर एक लम्हे के लिये चेहरए मुस्तफा ﷺ मेरे सामने न रहे तो मैं उस लम्हे ख़ुद को मुसलमान नहीं समझता। (रूहुल मआनी, 22:36)

अल्लाह के बन्दों की सूई गुम्बदे ख़िज़रा के चैनल (Channel) पर लगी रहती है और उन का राब्ता किसी लम्हा भी अपने आक़ा व मौला की बारगाह से नहीं टूटता, इसलिए वो तकते भी रहते हैं और सुनते भी रहते हैं।

## असहाबे कहफ पर ख़ास रहमते इलाही

क़ुरआन फहमी के बाब में रब्त बैनुल आयात बड़ी अहमियत का हामिल है। इस हवाले से जब हम सूरए कहफ का मुतालआ करते हुए आयाते क़ुरआनी का रब्त देखते हैं तो وَ اصْبِرْ نَفْسَكَ مَعَ الَّذِيْنَ يَدْعُوْنَ رَبَّهُمْ से इस सूरए मुबारका में बयान कर्दा वाक़ियाए असहाबे कहफ अपनी पूरी मअनवियत के साथ हमारे सामने आ जाता है। ये पहली उम्मत के वो औलिया अल्लाह थे जो अल्लाह के दीन और उसकी रज़ा के लिये दुश्मनाने दीन के ज़ुल्मो सितम से बचने के लिये अपने घरों से हिजरत कर गए और एक ग़ार में पनाह हासिल कर ली और वहां बहुज़ूरे ख़ुदावन्दी दुआ गौ हुए :

رَبَّنَا اٰتِنَا مِنْ لَّدُنْكَ رَحْمَةً وَّ هَيِّئْ لَنَا مِنْ اَمْرِنَا رَشَدًا۝

(الكهف،١٨:١٠)

तर्जमा : ऐ हमारे रब! हमें अपनी बारगाह से ख़ुसूसी रहमत अ़ता फरमा और हमारे काम में राहयाबी (के असबाब) मुहैया फरमा।

उन की दुआ को शर्फे क़बूलियत बख़्शते बारी तआ़ला ने उन्हें इस मुज़दए जांफज़ा से नवाज़ा कि तुम्हारा रब ज़रूर अपनी रहमत तुम तक फैला देगा। अब सवाल पैदा होता है कि वो ख़ास रहमत जिस का ज़िक्र क़ुरआने करीम में मज़कूर है, क्या थी? यहाँ क़ुरआने मजीद के सियाक़ो सबाक़ का गहराई से मुतालआ़ किया जाए तो असहाबे कहफ के हवाले से ये बात सामने आती है कि वो ग़ार में 309 साल तक आराम फरमा रहे। खाने, पीने से बिल्कुल बेनियाज़ क़ब्र की सी हालत में 309 साल तक उन जिस्मों को गर्दिशे लैलो नहार से पैदा होने वाले असरात से महफ़ूज़ रखा गया। सूरज रहमते ख़ुदावन्दी के ख़ुसूसी मज़हर के तौर पर उन की ख़ातिर अपना रास्ता बदलता रहा ताकि उनके जिस्म मौसमी बदलाव से महफ़ूज़ व मामून और सही सालिम रहें। 309 क़मरी साल 300 शम्सी सालों के बराबर होते हैं। इस का मतलब ये हुवा कि कुरहए अरज़ी के 300 मौसम उन पर गुज़र गए मगर उनके जिस्म तरोताज़ा रहे और तीन सदियों पर मुहीत ज़माना उन पर इन्तेहाई तेज़ रफ्तारी के साथ गुज़र गया। क़ुरआने मजीद फरमाता है :

وَ تَرَى الشَّمْسَ إِذَا طَلَعَتْ تَّزٰوَرُ عَنْ كَهْفِهِمْ ذَاتَ الْيَمِيْنِ وَ إِذَا غَرَبَتْ تَّقْرِضُهُمْ ذَاتَ الشِّمَالِ وَ هُمْ فِىْ فَجْوَةٍ مِنْهُ (الكهف،١٨:١٧)



तर्जमा : और आप देखते हैं जब सूरज तुलूअ़ होता है तो उनके ग़ार से दाएं जानिब हट जाता है और जब गुरूब होने लगता है तो उन से बाएं जानिब कतरा जाता है और वो उस कुशादा मैदान में (लेटे) हुए हैं।

अल्लाह की ख़ास निशानी यही है कि उसने अपने वलियों को लिये 309 क़मरी साल तक सूरज के तुलूअ़ व गुरूब के उसूल तक बदल दिये और ذٰلِكَ تَقْدِيْرُ الْعَزِيْزِ الْعَلِيْمِ की रू से एक मुअ़य्यन निज़ामे फलकियात का सूरज के गिर्द ज़मीन की सौ मुकम्मल गर्दिशों तक के तवील अर्से के लिये सिर्फ इसलिए तब्दील कर दिया गया और फितरी ज़ाब्तों को बदलकर रख दिया गया ताकि उन वलियों को कोई गजन्द न पहुंचे।

अल्लाह रब्बुल इज़्ज़त ने इस पूरे वाक़िये को बयान करके इसी के तनाज़ुर में इरशाद फरमाया : ''अगर लोग मेरा क़ुर्ब हासिल करना चाहते हैं तो मेरे इन मुक़र्रब बन्दों के हल्क़ा बगौश हो जाएं और وَ اصْبِرْ نَفْسَكَ مَعَ الَّذِيْنَ को हिर्ज़े जां बना लें'', फिर आगे चल कर इरशादे रब्बानी हुआ :

مَنْ يَهْدِ اللّٰهُ فَهُوَ الْمُهْتَدُ وَ مَنْ يُضْلِلْ فَلَنْ تَجِدَ لَهُ وَلِيًّا مُرْشِدًا۔ (الكهف،١٨:١٧)

तर्जमा : अल्लाह जिसे हिदायत देता है वही राहे हिदायत पर है और जिस को वो गुमराह कर दे तो आप किसी को उसका दोस्त नहीं पाएंगे।

ख़ुदाए रहमान व रहीम ने अपनी ख़ुसूसी रहमत से असहाबे कहफ को थपकी देकर पुर कैफ नींद सुला दिया और उन पर अजीब सरशारी की कैफियत तारी कर दी। फिर उन्हें एक ऐसे मुशाहिदए हक़ में मगन कर दिया

कि सदियां साअ़तों में तब्दील होती महसूस हुईं। जैसा कि क़यामत का दिन जो पचास हज़ार साल का होगा, वो अल्लाह के नेक बन्दों पर अस्र की चार रकअ़तों की अदायगी जितने वक़्त में गुज़र जाएगा। जबकि दीगर लोगों पर वो लम्बा दिन नाक़ाबिले बयान कुरबो अज़िय्यत का हामिल होगा। पस साबित हुआ कि मुशाहिदए हक़ के इस्तिग़राक़ में वक़्त सिमट जाता है और सदियां लम्हों में बदल जाती हैं।

महीने वुस्ल के घड़ियों की सूरत में उड़े जाते हैं।
मगर घड़ियां जुदाई की गुज़रती है महीनों में ।।

रोज़े क़यामत अल्लाह तआ़ला मलाइका को हुक्म देगा कि उन तालिबाने मौला को ..... जिन के पहलू फक़त मेरी रज़ा की ख़ातिर नर्मो गुदाज़ बिस्तरों से दूर रहते थे और उन की रातें मुसल्ले पर रुकूअ़ व सुजूद में बसर होती थीं .. ... मेरे दीदार से शरफयाब किया जाए और उन पर से सब पर्दे उठा दिये जाएं। पस वो क़यामत के दिन नूर के टीलों पर रौनक़ अफरोज़ होंगे और सदियों पर मुहीत वो तवील वक़्त उन पर अ़स्र के हन्गाम की तरह गुज़र जाएगा जब कि दूसरों के लिये ये अ़र्साए क़यामत पचास हज़ार साल के बराबर होगा।

## औलिया अल्लाह की बाद अज़ वफात ज़िन्दगी

असहाबे कहफ के हवाले से कु़रआने मजीद कहता है कि जब उन पर सदियों का अ़र्सा चन्द साअ़तों में गुज़र गया और बेदार होने पर उन्होंने एक दूसरे से पूछा कि कितना अ़र्सा गुज़रा होगा? तो उन में से एक ने कहा :

يَوْمًا أَوْ بَعْضَ يَوْمٍ

"एक दिन या दिन का कुछ हिस्सा"।



क़ुरआने करीम की इस बात से कैसे इन्कार हो सकता है कि उन पर सदियां गुज़र गई थीं, मगर उनके कपड़े बोसीदा (पुराने) न हुए थे और जिस्मों पर कोई कमज़ोरी और नक़ाहत के आसार न थे बल्कि यक गूना ताज़गी और बशाशत थी जैसे वो चन्द घंटे नींद करके ताज़ा दम उठे हों।

फिर उन्होंने अपने में से एक साथी को कुछ सिक्के देकर कहा कि जाओ इस रक़म से खाने की चीज़ें ख़रीद लाओ। जब वो सौदा सलफ करने बाज़ार गया तो दुकानदार उन सिक्कों को हैरत और बेयक़ीनी से तकने लगा कि ये शख़्स सदियों पुराने सिक्के कहाँ से लेकर आ गया! वो उन्हें क़बूल करने से इन्कारी था कि इतनी सदियों पुराने सिक्के अब नहीं चलते। वो (असहाबे कहफ का फर्द) कहने लगा :"भई ये सिक्के अभी हम कल ही तो अपने साथ लेकर गए थे"। दुकानदार ने कहा : क्या बात करते हो ये सदियों पुराने सिक्के जाने तुम कहाँ से ले के आ गए हो। फिर जब असहाबे कहफ के उस फर्द ने अपने गर्दो पेश तवज्जोह की और ग़ौर से देखा तो उस माहौल की हर चीज़ का बदला हुआ पाया।

ये अहलुल्लाह वो अहले मुशाहिदा होते हैं कि जिन पर ग़ारों में हज़ारों बरस भी बीत जाएं, मगर उन की जिस्मानी हालत में कोई तब्दीली वाक़ेअ़ न होगी। इसी तरह वो अहले मुशाहिदा जो क़ब्र में बरज़ख़ी ज़िन्दगी गुज़ार रहे हैं, हज़ारों साल उन पर इस तरह बीत जाएंगे जैसे दो लम्हे हों। ये कोई मनगढ़त क़िस्सा नहीं, क़ुरआने हकीम का बयान कर्दा वाक़िया है, जिस की सदाक़त को झुठलाया नहीं जा सकता। औलियाए किराम का ये आ़लम है कि विसाल के बाद भी मुशाहिदए हक़ की ज़िन्दगी गुज़ार रहे हैं। फिर उस पैग़म्बरे हक़ ﷺ की ज़िक्र ही क्या जो आए ही मुर्दा इन्सानों में ज़िन्दगियां बांटने के लिये थे और आज तक ज़िन्दगियां बांट रहे हैं।

## औलिया अल्लाह का ख़िदमत गुज़ार कुत्ता भी सलामत रहा

असहाबे कहफ के साथ उन का एक ख़िदमत गुज़ार कुत्ता भी था। 309 साल तक वो कुत्ता भी ग़ार के दहाने पर पांव फैलाए हुए उन की हिफाज़त पर मामूर रहा। उन की निस्बत से कु़रआने मजीद में उस कुत्ते का ज़िक्र भी आया है :

وَ كَلْبُهُمْ بَاسِطٌ ذِرَاعَيْهِ بِالْوَصِيْدِ۔

(الکہف،۱۸:۱۸)

तर्जमा : और उन का कुत्ता (उनकी) चौखट पर अपने दोनों बाज़ू फैलाए (बैठा) है।

कुत्ते को ये मक़ाम उन ग़ार नशीं औलियाए हक़ की बदौलत मिला। मुफस्सिरीन लिखते हैं कि जब वक़्फे वक़्फे से असहाबे कहफ दाएं बाएं करवट लेते तो वो कुत्ता भी करवट लेता था। ये उसी सोहबत नशीनी का असर था जिस का ज़िक्र وَ اصْبِرْ نَفْسَکَ مَعَ الَّذِیْنَ में हुवा। बाज़ रिवायात में है कि असहाबे कहफ ने इस ख़दशे के पेशे नज़र कि कुत्ते के भौंकने से कहीं ज़ालिम बादशाह के कारिन्दे उन तक न आन पहुँचे, बहुत कोशिश की कि कुत्ता ग़ार से चला जाए, वो उस को धुतकारते लेकिन वो उन की चौखट से जम गया और तीन सदियों तक फैज़े रहमत से बहरयाब होता रहा।

## ज़ाते मुस्तफा ﷺ ...... मन्बए फुयूज़ाते इलाहिया

आक़ाए दो जहां ﷺ अपनी रहमतुल लिलआलमीनी की बिना पर इस कायनाते आबो गुल के मिक़्नातीसे आज़म हैं, जिन्हें बारगाहे उलूहियत से "इलेक्ट्रीक चार्ज मैथड" और "स्ट्रॉक मैथड" दोनों ज़राए से फैज़ मिला है।



दरे शबिस्ताने हिरा ख़लवत गज़ीद।
क़ौम व आईन व हुकूमत आफरीद।।

ग़ारे हिरा की ख़लवतों ने ताजदारे कायनात ﷺ का पूरी नस्ले इन्सानी का मुहसिन व हादिए आज़म बना दिया। जिनके दम क़दम से दुनियाए शरक़ व ग़रब (पूरब से पश्चिम) एक क़ौम, एक क़ुरआन और एक हुकूमते इलाहिया के नज़्म में पिरो दी गई। उस फैज़ाने उलूहियत का ज़िक्र करते हुए आप ﷺ ने फरमाते हैं कि एक रात मुझे अल्लाह तआ़ला ने अपनी शान के मुताबिक़ दीदार अ़ता किया और अपना दस्ते कुदरत मेरे दोनों शानों के दरमियान रखा। उस की बदौलत मैंने अपने सीने में ठंडक महसूस की, फिर उस के बाद मेरे सामने से सारे पर्दे उठा दिये गए और आसमान व ज़मीन की हर चीज़ मुझ पर रोशन हो गई। फैज़े उलूहियत का ये आ़लम तो ज़मीन पर था, उस फैज़ का आ़लम क्या होगा जो "قَابَ قَوْسَيْنِ" के मक़ाम पर आप ﷺ के दरजात की बुलन्दी का बाइस बना और फिर आप को "أَوْ أَدْنٰى" का क़ुर्बे उलूहियत हासिल हुआ। जिस के बाद ज़मानो मकां और ला मकां के तमाम फासले मिट गये और मुहिब्ब व महबूब में दो कमानों से भी कम फासला रह गया। قَابَ قَوْسَيْنِ أَوْ أَدْنٰى के अल्फाज़ से मख़लूक़ का ये बतलाना मक़सूद था कि देखो अपना अ़क़ीदा दुरुस्त रखना, अल्लाह तआ़ला की ख़ालिक़ियत और मअ़बूदियत अपनी जगह बर हक़ है और मुहम्मद ﷺ इतने क़रीब होकर भी अ़ब्दियत के मक़ाम पर फाइज़ हैं। ये फर्क़ रवा रखना लाज़िम है।

फैज़े उलूहियत की सारी हदें और इन्तिहाएं आप ﷺ पर तमाम हुईं। जब तमाम फैज़ आप ﷺ का अ़ता कर दिये तो आप ﷺ ने फरमाया :

مَنْ رَأَنِیْ فَقَدْ رَاءَ الْحَق۔

(صحیح البخاری،۲:۱۰۳۶) (مسند احمد بن حنبل،۳:۵۵)

तर्जमा : जिस ने मुझे देख लिया तहक़ीक़ उसने अल्लाह रब्बुल इज़्ज़त को देख लिया।

सय्यदना मूसा عليه السلام ने बारगाहे हक़ में दीदार की इल्तिजा की थी, जिस का जवाब उन्हें जब्ले तूर पर तजल्लियाते इलाहिया को बर्दाश्त न कर पाने की सूरत में मिला हज़रत मूसा عليه السلام ने दीदारे इलाही की इल्तिजा कई बार की थी मगर उन की ये दुआ उस वक़्त तक मोअख़्ख़र कर दी गई जब तक कि उम्मते मुस्लिमा को शबे मेअ़राज पचास नमाज़ें दी गईं और छठे आसमान पर हज़रत मूसा عليه السلام आप ﷺ को बार-बार बारगाहे उलूहियत में पलट जाने के लिये अ़र्ज़ करते रहे, यहां तक कि पाँच नमाज़ रह गईं। आप ﷺ महबूबे हक़ीक़ी के जलवों का मज़हरे अतम होकर लौटते तो हज़रत मूसा عليه السلام आप ﷺ के दीदारे फरहत आसार से शादकाम होते। ये आ़लमे लाहूती का फैज़ था, जबकि आ़लमे नासूती के फैज़ का ये आ़लम था कि ज़मीनो आसमान के सब ख़ज़ानों की कुंजियां आप ﷺ को थमा दी गईं और आप ﷺ तमाम फुयूज़ाते इलाहिया के क़ासिम बन गए। जिस तरह आप ﷺ फैज़ाने उलूहियत के क़ासिम हैं उसी तरह औलिया अल्लाह फैज़ाने रिसालत के क़ासिम हैं। जैसा कि क़ुरआने मजीद में इरशाद होता है :

أَ وَ مَنْ كَانَ مَيْتًا فَأَحْيَيْنٰهُ وَ جَعَلْنَا لَهٗ نُوْرًا يَّمْشِيْ بِهٖ فِي النَّاسِ۔ (الانعام،٦:١٢٢)

तर्जमा : भला वो शख़्स जो मुर्दा (यानी ईमान से महरूम) था फिर हम ने उसे (हिदायत की बदौलत) ज़िन्दा किया और हमने उसके लिये (ईमान व मअ़रफत का) नूर पैदा फरमा दिया (अब) वो उस के ज़रिये (बक़िया) लोगों में (भी रोशनी फैलाने के लिये चलता है)।



मुराद ये कि कुछ वो लोग हैं जिन के दिल मुर्दा थे, हम ने उन मुर्दा दिलों को ज़िन्दा करके नूरे नबुव्वत से सरफराज़ फरमाया। फिर जैसे उन्हें नूरे नबुव्वत से ज़िन्दगी मिली वो उस नूर को लोगों में भी बांटते हैं। अब ये उसी "يَمْشِيْ بِهٖ فِى النَّاسِ" का करिश्मा था कि किसी को ग़ौसे आज़म رحمة الله عليه की सूरत में बग़दाद में ये ज़िम्मेदारी दी, किसी को दाता गंज बख़्श हिजवैरी رحمة الله عليه बनाकर लाहौर में किसी को ख़्वाजा ग़रीब नवाज़ رحمة الله عليه बनाकर अजमेर में किसी को ग़ौस बहाउद्दीन ज़करिया رحمة الله عليه बनाकर मुल्तान में नूर बांटने पर लगा दिया और कोई इस नूर को सरहिन्द में तक़सीम करने पर मामूर हुआ। वो दिल जो मुर्दा थे सब इस नूर ने ज़िन्दा कर दिये अब मौत की क्या मजाल कि उन्हें मार सके। मौत तो सिर्फ एक ज़ायक़ा है और बक़ौले इक़बाल :

मौत तजदीदे मज़ाक़े ज़िन्दगी का नाम है।
ख़्वाब के पर्दे में बेदारी का इक पैग़ाम है।।

✶ ✶ ✶ ✶ ✶

# किताबियात

| नं. | किताब | मुसन्निफ/मुतवफ्फी<br>नाशिर/सन्ने इशाअ़त |
|---|---|---|
| 1 | **कुरआन मजीद** | मुनज़्ज़ल मिनल्लाह |
| 2 | **सहीहुल बुख़ारी** | इमाम मुहम्मद बिन इस्माईल बुख़ारी ؒ, 256 हि.<br>क़दीमी कुतुब ख़ाना कराची, 1381 हि. |
| 3 | **सहीह मुस्लिम** | इमाम मुस्लिम बिन अल हज्जाज अल क़शीरी ؒ, 261 हि.<br>क़दीमी कुतुब ख़ाना कराची, 1375 हि. |
| 4 | **मुसनद अहमद बिन हम्बल** | इमाम अहमद बिन हम्बल ؒ, 241 हि.<br>दारुल फिक्र बैरूत, 1398 हि. |
| 5 | **अल मुअ़जमुल कबीर** | हाफिज़ सुलैमान बिन अहमद तिबरानी ؒ, 360 हि.<br>मतबअ़तुज्ज़हरा अल हदीसिया इराक़, 1988 ई. |
| 6 | **शरहुस्सुन्नह** | इमाम हुसैन बिन मसऊ़द अल बग़वी ؒ, 516 हि.<br>अल मकतबतुल इस्लामी बैरूत, 1983 ई. |
| 7 | **मिश्कातुल मसाबीह** | इमाम मुहम्मद ख़तीब अत्तबरेज़ी ؒ, 742 हि.<br>क़दीमी कुतुब ख़ाना कराची, 1368 हि. |
| 8 | **रूहुल मआ़नी** | इमाम शहाबुद्दीन आलूसी ؒ, 1270 हि.<br>दारे इहयाउत्तुरास अल अरबी बैरूत |